एकस्याः शाखाया इत्यादि क्रमेण विद्याह्रासः। विद्यादिरित्यादिना वृत्तिधर्मादिसंग्रहः। पूर्वमुञ्छशिलवृत्तयः ततोऽयाचितवृत्तयः ततः कृष्यादिवृत्तयः ततः सेवावृत्तय इति वृत्तिह्रासः। पूर्वं तपोज्ञानयज्ञदानात्मकश्चतुष्पाद्धर्मः ततः त्रेतादौ एकैकह्रासः कलौ च विरलकुलस्खलद्दानैकपादिति धर्मह्रासः। पूर्वं यज्ञशेषभुजः ततोऽतिथिशेषभुजः ततः स्वधर्माधिभुजः ततः भृत्यादिसहभुजः इत्यपि धर्मह्रासः। स्वाध्यायस्य अध्ययनस्य क्रमेण यागादेः शक्तेः सामर्थ्यस्य, ह्रासात् अध्ययनशक्तेः कारणस्य ह्रासात् विद्याशक्तेः कार्यस्य ह्रास इति पृथङ्निर्देशः। इति।

यद्यप्युपक्रमोपसंहारवशात्सलयाख्यवाहिनचरमांशयुगविषयकमेतत् तथाप्ययं ह्रासक्रमोपक्रमः सकलत्रियुगविषयक इत्यत्र न किञ्चिद्बाधकम्। श्रीमत्कृष्णद्वैपायनकृतवेदविभागात्पश्चात्सामवेदस्य साहस्रीषु शाखासु बह्व्यः शाखाः शतक्रतुवज्रयुक्तेनानध्यायाधीयानपाठकनाशेन नष्टा इति पूर्वोक्तचरणव्यूहपरिशिष्टवाक्यादेव लभ्यते। परिशिष्टाश्च तच्छाखा अन्यवेदशाखाश्च न्यायाचार्योक्तेन प्रकारेण भारतोपप्लावकतिपययवनादिनृपतिकृतोपप्लवप्रकारैश्च ह्रसिता ह्रसन्ति ह्रसिष्यन्ति च। साम्प्रतं तु ऋग्वेदस्यैकविंशतिःशाखाः सर्वथत्र-

॥ भाषा ॥

अध्ययन होता था पश्चात् प्रतिवेद एक २ शाखा का और अब एक शाखा मे भी किसी अंश का अध्ययन कोई करता है और बहुतेरे नहीं भी करते. इस क्रम से विद्या का ह्रास होता है। पूर्व में उञ्छ (खेतो मे गिरे हुए दाने से जीविका) आदि वृत्तियां थीं पश्चात अयाचितवृत्तियां, उस से पश्चात् कृषि वाणिज्य आदि और अब सेवावृत्ति ही अतिप्रचलित है। इस क्रम से वृत्ति का ह्रास होता है। पूर्व में धर्म के ४ चरण (तप, ज्ञान, यज्ञ, दान.) थे पश्चात् त्रेता आदि युग से क्रम से एक २ चरण का ह्रास हुआ अब कलि मे दानरूपी अन्तिम चरण है सो भी दुर्बल और कांचित् है इस क्रम से धर्मह्रास है। और इस क्रम से भी धर्मह्रास है कि पूर्व में यज्ञ से अवशिष्ट अन्न का, उस से पश्चात् केवल अपने उदर के अर्थ, साधित अन्न का और अब तो भृत्य और म्लेच्छ आदि के स्पर्श से दुष्ट अन्न का भोजन होता है.। इस रीति से अध्ययन और याग आदि तथा पुरुषसामर्थ्य के ह्रास से वेदादिसम्प्रदाय का, ह्रास होते २ कलियुग के चतुर्थचरण मे पूर्ण उच्छेद हुआ करता है इति। और व्यासकृत पूर्वोक्त वेदशाखाविभाग के पश्चात् अनध्याय में सामवेदशाखा पढनेवालों बहुतों को इन्द्र ने वज्र से मारडाला इस कारण सामवेद की बहुत सी शाखा लुप्त ही हो गई यह बात पूर्वोक्तचरणव्यूहपरिशिष्ट से सिद्ध है। और सामवेद की अवशिष्टशाखा तथा अन्यवेदों की बहुत सी शाखा भी उदयनाचार्य के उक्तप्रकार और यवनादिराजाओं के संस्कृतपुस्तकों को लकड़ी के स्थान पर जलाना, पृथ्वीराज आदि के संस्कृतपुस्तकालयों को जलाना, वेदपाठियों से विद्वेष और उनको मारना, वैदिकमत को मिथ्या बतला कर भय, लोभ, दे कर छल से भी त्रैवर्णिकों को वेदबहिष्कृत बनाना, वेदविरुद्ध मतो का उपदेश करना, देवालय तीर्थ ब्राह्मण गौ का प्रच्छन्न और प्रसिद्ध उपायों से नाश करना, और वेद का उलटा पुलटा अर्थ लगाना, इत्यादि सहस्रों उपद्रवों से लुप्त हो गई और लुप्त हो भी रही है तथा, लुप्त होंगी भी। वर्तमानसमय मे तो ऋग्वेद की २१ शाखा सर्वथा लुप्त हो चुकी हैं और जो तीन १ शाकली २ आश्वलायनीया ३ शांखायनीया शाखा अवशिष्ट हैं वे भी पूर्ण नहीं हैं किन्तु अर्द्धलुप्त है। जैसे,

५२

लुप्ताः, शिष्टा अपि तिस्रोऽर्द्धलुप्ताः नाश्च तिस्रो यथा, शाकली आश्वलायनीया शांखायनीया च। तत्राद्यायाः शाकल्याख्या संहिता सैव च मुद्रिताऽपि, ब्राह्मणं तु लुप्तम्। द्वितीयायास्तु ऐतरेयाख्यं ब्राह्मणं स्थितम् संहिता तु लुप्ता अतएवैतच्छाखीया अनन्यगतयः शाकलीमेव संहितामधीयते। तृतीयायाः शांखायनाख्यमेव ब्राह्मणं स्थितम् संहिता तु लुप्ता एतच्छाखीयास्तु शाकलीमेव संहितामधीयत इति पूर्ववत्, लुप्तानामेकविंशतिशाखानां मध्ये बाष्कलशाखीयसंहितायाः कतिपये मन्त्राः कुत्र कुत्रचिद्यज्ञपद्धतिग्रन्थेषूपलभ्यन्ते पूर्वोक्तपितामहस्मृतिश्लोका इव धर्मनिबन्धेषु।

तदेवमृग्वेदस्यैकाऽपि शाखा पूर्णा नेदानीमुपलभ्यते संहिता त्वेका शाकली लभ्यते त्रयोविंशतिश्च संहिता लुप्ताः, ब्राह्मणे अपि द्वे ऐतरेयशांखायने लभ्येते द्वाविंशतिश्च ब्राह्मणानि लुप्तानीति निष्कर्षः।

यजुर्वेदस्य त्वष्टनवतिः शाखाः सर्वथैव लुप्ताः तिस्र एव स्थिताः तत्रापि माध्यन्दिनीया काण्वीया च द्वे शुक्लस्य, तैत्तिरीया चैकैव कृष्णस्य तस्य, तत्राद्यायाः संहिता, वाजसनेय्याख्या ब्राह्मणं च शतपथाख्यम् तदुभयमपि मुद्रितम् द्वितीयायास्तु काण्वीया संहिता काण्वं च ब्राह्मणम् एवं तृतीयायाः तैत्तिरीयाख्यैव संहिता तैत्तिरीयाख्यं च ब्राह्मणम् उभयमपि मुद्रितमेतत्।

सामवेदस्य तु साहस्रीषु शाखासु द्वे एव स्थिते कौथुमीया राणायनीया च अन्याः

॥ भाषा ॥

शाकली की संहिता प्रचलित और मुद्रित भी है परन्तु उसका ब्राह्मण लुप्त है और आश्वलायनीया का ऐतरेयनामक ब्राह्मण है किन्तु उसकी संहिता लुप्त है इसी से अनन्यगति हो कर इस शाखा वाले शाकलीसंहिता ही को पढ़ते हैं। और शांखायनीया का शांखायननामक ब्राह्मण है किन्तु संहिता इसकी भी लुप्त है और इस शाखावाले भी शाकली ही संहिता को पढते हैं। जो २१ शाखा ऋग्वेद की लुप्त हो गई हैं उनमें से केवल बाष्कलशाखा की संहिता के कतिपयमन्त्र, यज्ञपद्धति के ग्रन्थों में जहां तहां मिलते हैं जैसे कि पितामहस्मृति के श्लोक, धर्मग्रन्थों मे। इस रीति से ऋग्वेद की एक शाखा भी इस समय पूर्ण नहीं प्रचलित है और ऋग्वेद की संहिताओं में भी केवल एक शाकली का प्रचार इस समय है और २३ संहिता लुप्त हो गई। तथा ऋग्वेद के ब्राह्मणों मे भी ऐतरेय और शांखायन ये दो ही ब्राह्मण, प्रचलित हैं और २२ ब्राह्मण लुप्त हो गए। यजुर्वेद की उन ८६ शाखाओं को कृष्णयजुर्वेद कहते हैं जिनकी मन्त्रसंहिता, व्यास ने संग्रह किया और उन १५ शाखाओ की संहिताओ को शुक्लयजु कहते हैं जिनकी संहिता और ब्राह्मण का विभाग, याज्ञवल्क्य ने किया। इन १०१ शाखाओ में ९८ शाखा सर्वथा लुप्त हो गई और ३, हैं जिन में १ माध्यन्दिनीया और २ काण्वीया, शुक्लयजु की हैं और १ कृष्णयजु की है जिसको तैत्तिरीया कहते हैं। इन तीन मे से माध्यन्दिनीया की संहिता वाजसनेयी और ब्राह्मण, शतपथ है ये दोनों मुद्रित भी हैं। और काण्वीया की संहिता, काण्वीया और ब्राह्मण भी काण्व है। ऐसे ही तैत्तिरीया की संहिता तैत्तिरीया और ब्राह्मण भी तैत्तिरीय है ये दोनो मुद्रित भी हैं। सामवेद की १००० शाखाओं में २ ही अर्थात् १ कौथुमीया २ राणायनीया स्थित हैं और सब लुप्त हो गई। और कौथुमीया की संहिता भी कौथुमीया है तथा ब्राह्मण ८ अर्थात् १ ताण्ड्य २ पञ्चविंश ३ षड्विंश

मन्त्रो लुप्ताः तत्राद्या पश्चिमां तत्र देशे प्रसिद्धा तस्याश्च संहिताऽपि कौथुमीया ब्राह्मणानि तु अष्टौ, ताण्ड्यम् १ पंचविंशम् २ षड्विंशम् ३ छान्दोग्यम् ४ आर्षम् ५ वंशः ६ सामविधानम् ७ देवताध्यायः ८ द्वितीयायास्तु संहितामात्रं दक्षिणापथेषु क्वचित्प्रचरन्तीति वदन्ति। अथर्ववेदस्य तु द्वादशसु शाखासु दश सर्वथैव लुप्ताः, शिष्टयोरपि द्वयोर्द्वितीया लुप्तब्राह्मणा ते यथा पैप्पलादी शौनकीया च। तत्राद्यायाः संहिताऽपि पैप्पलादी गोपथाख्यं च ब्राह्मणं यन्मुद्रितमपि। द्वितीयायास्तु शौनकीयाख्यैव संहिता या मुद्रिताऽपि ब्राह्मणं तु लुप्तम्। तदेवम् मन्त्रब्राह्मस्य वेदभागस्य सप्तत्रिंशदधिकान्येकादशशतानि शाखा आसन् तत्र सप्तविंशत्यधिकान्येकादशशतानि शाखाः सर्वथैव लुप्ताः अवशिष्टासु दशस्वपि पञ्चार्द्धलुप्ताः पञ्चैव तु पूर्णा इदानीं प्रचरन्तीति सिद्धम्। 'एकैकस्यास्तु शाखाया एकैकोपनिषन्मता' इति पूर्वोक्तमुक्तिकोपनिषद्वाक्यप्रतिपादिता उपनिषदस्तु लुप्तानामपि शाखानां कास्काश्चनाद्याप्युपलभ्यन्त एव भूनिखातनिधानकुम्भमुखदेशीया इति बोध्यम्। लुप्तासु वेदशाखानां संहितासु प्रोक्ताभ्य उर्वरिताभ्यः संहिताभ्यः कतिपयेषु मन्त्रेषु पाठभेदमात्रकृतो मन्त्रपौर्वापर्यविपर्यासमात्रकृतश्च विशेष आसीत् नत्वन्यः एवं लुप्तेषु ब्राह्मणेष्वप्युर्वरितेभ्यो ब्राह्मणेभ्यः क्वचित्क्वचित्पाठभेदमात्रकृतो भेदोऽभवत् नेतर इत्यादिकाः केषांचिदाधुनिकानां दुर्मेधसां

॥ भाषा ॥

४ छान्दोग्य ५ आर्ष ६ वंश ७ सामविधान ८ देवताऽध्याय हैं। और कोई ३२ कहते हैं कि राणायनीया संहिता कर्णाटदेश में जहां तहां पढ़ी जाती है परन्तु ब्राह्मण इसका लुप्त है। अथर्ववेद की १२ शाखाओं मे १० सर्वथा लुप्त हैं २ अर्थात् १ पैप्पलादी २ शौनकीया स्थित हैं। और पैप्पलादी की संहिता भी पैप्पलादी और ब्राह्मण गोपथ है जो कि मुद्रित भी है। तथा शौनकीया की संहिता भी शौनकीया जो कि मुद्रित भी है परन्तु ब्राह्मण इसका लुप्त है।

इस पूर्वोक्तविचार से यह सिद्ध हो गया कि अनन्तवेदराशि में जीवमाह्मवेदभाग की ११३७ शाखाएं थीं उन में ११२७ सर्वथा लुप्त हो गईं और जो १० अवशिष्ट हैं उन में भी ५ अर्द्धलुप्त हैं अर्थात् उनके आधे २ भाग इस समय चल रहे हैं और ५ ही शाखा इस समय पूर्ण चल रही हैं। उपनिषदें तो लुप्तशाखाओं की अब भी बहुत सी मिलती हैं जिनके देखने से उन शाखाओं का अनुमान भी होता है परन्तु वर्तमान उपनिषदों की अपेक्षा लुप्त उपनिषदों की संख्या कहीं अधिक है क्योंकि प्रत्येकशाखा में एक २ उपनिषद् थी जैसा कि पूर्वोक्त मुक्तिकोपनिषद् के 'एकैकस्यास्तु शाखाया एकैकोपनिषन्मता' इस वाक्य में कहा है। किन्तु बहुत सी उपनिषद् में यह नहीं ज्ञात होता कि किस वेद और किस शाखा की हैं। कतिपय दुर्बुद्धिपुरुषों की यह किंवदन्ती है कि इस समय प्रचलित संहिताओं की अपेक्षा लुप्तसंहिताओं में कतिपय मन्त्रों के पदों का पाठभेद और कतिपय मन्त्रों का क्रमभेदमात्र ही विशेष था और ऐसे ही प्रचलित ब्राह्मणों की अपेक्षा लुप्त ब्राह्मणों में जहां तहां पाठभेदमात्र ही विशेष था इस रीति से लुप्तशाखाओं को प्रचलितशाखाओं में अन्तर्गत ही समझना चाहिये। यह उनकी किंवदन्ती सर्वथा निर्मूल और साहसमात्र है क्योंकि प्रथमदोष तो इस में पूर्वोक्तश्रुति और पुराणों का विरोध ही है। और दूसरा दोष यह है कि जब वे लुप्तशाखाओं के स्वरूपों का स्वप्न में भी दर्शन नहीं पाये हैं तब उनका यह कथन, लेशमात्र से

साहमोक्तयस्तु हेया एव, अत्यन्ताप्रामाणिकत्वात् उक्तश्रुतिपुराणविरोधाच्चेत्यलमतिवि-स्तरेण । इति वेदह्रासक्रमः ।

स्वरूपव्याक्रियेत्यार्षी या दुर्मतनिराक्रिया । इदमन्ताऽऽदितः साऽऽर्पि शिवपादाब्जयोर्मया ॥१॥
श्रीधर्मराजमूलस्य वेददुर्गस्य सज्जनम् । पूर्ण यत्परिखोदकों दुर्मतानां निमज्जनम् ॥ २ ॥

## इति वेददुर्गसज्जनम् ।

॥ समाप्तश्च प्रथमः खण्डः ॥

॥ भाषा ॥

भी सत्य नहीं हो सकता । और यदि यह कहा जाय कि प्रचलित सजातीयशाखाओं की संहिताओं में अन्योन्य अधिकभेद न देखने से लुप्तशाखाओं की संहिता के विषय में वैसा अनुमान होता है, तो यह भी अनुमान नहीं है किन्तु सम्भावनामात्र है क्योंकि प्रचलित ब्राह्मणभागों का अन्योन्य में भेद स्पष्ट है तथा प्रचलित संहिताओं में भी अन्योन्य भेद है और मन्त्रब्राह्मणभाग के समुदाय ही को शाखा कहते हैं तो अनुमान से यही निश्चित होता है कि लुप्तशाखाओं में वर्तमानशाखाओं की अपेक्षा बहुत भेद था और यदि ऐसा न होता तो उनका बिभाग ही करना व्यर्थ हो जाता यहां तक वेद के ह्रासक्रम का वर्णन हो चुका ।

इन धर्मराजसज्जन और वेददुर्गसज्जन दो प्रकरणों से धर्म और वेद का यथार्थस्वरूप वर्णित हो चुका अब इन दो प्रकरणों को जगदीश श्रीसाम्बसदाशिव के चरणारविन्द पर मैं न्योछावर करता हूं । यहां तक वेददुर्गसज्जन समाप्त हो गया ।

॥ प्रथमखण्ड समाप्त हो गया ॥